"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-5-2001."



पंजीयन क्रमांक
"छत्तीसगढ़/दुर्ग/09/2012-2015."

# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 1 ] रायपुर, शुक्रवार, दिनांक 2 जनवरी 2015—पौष 12, शक 1936

विषय—सूची

भाग 1.—(1) राज्य शासन के आदेश, (2) विभाग प्रमुखों के आदेश, (3) उच्च न्यायालय के आदेश और अधिसूचनाएं, (4) राज्य शासन के संकल्प, (5) भारत शासन के आदेश और अधिसूचनाएं, (6) निर्वाचन आयोग, भारत की अधिसूचनाएं, (7) लोक-भाषा परिशिष्ट.

भाग 2.—स्थानीय निकाय की अधिसूचनाएं.

भाग 3.—(1) विज्ञापन और विविध सूचनाएं, (2) सांख्यिकीय सूचनाएं.

भाग 4.—(क) (1) छत्तीसगढ़ विधेयक, (2) प्रवर समिति के प्रतिवेदन, (3) संसद में पुर:स्थापित विधेयक, (ख) (1) अध्यादेश, (2) छत्तीसगढ़ अधिनियम, (3) संसद् के अधिनियम, (ग) (1) प्रारूप नियम, (2) अंतिम नियम.

# भाग १

## राज्य शासन के आदेश

### सामान्य प्रशासन विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 16 दिसम्बर 2014

क्रमांक ई-1-04-2014/1/2.—इस विभाग के समसंख्यक आदेश दिनांक 22-11-2014 द्वारा श्री ईमिल लकड़ा, भा.प्र.से. (2004) संयुक्त सचिव, सामान्य प्रशासन विभाग को उनके वर्तमान कर्तव्यों के साथ-साथ संयुक्त सचिव, राजस्व एवं आपदा प्रबंधन विभाग का अतिरिक्त प्रभार सौंपा गया था, एतद्द्वारा उक्त आदेश निरस्त किया जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**निधि छिब्बर,** सचिव.



संचालक, मुद्रण तथा लेखन सामग्री, छत्तीसगढ़ द्वारा शासकीय क्षेत्रीय मुद्रणालय, राजनांदगांव से मुद्रित तथा प्रकाशित—2015.

नया रायपुर, दिनांक 16 दिसम्बर 2014

क्रमांक एफ 7-31/2014/एक/15.—राज्य शासन, एतद्द्वारा, श्री राकेश चतुर्वेदी, संचालक, संस्कृति एवं पुरातत्व, छत्तीसगढ़ को दिनांक 24-12-2014 से 31-12-2014 तक कुल 08 दिवस का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री चतुर्वेदी, संचालक, संस्कृति एवं पुरातत्व, छत्तीसगढ़ के पद पर पुन: पदस्थ होंगे.

3. अवकाश अवधि में श्री चतुर्वेदी को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री चतुर्वेदी अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**एस. एल. आदिले,** उप-सचिव.

---

नया रायपुर, दिनांक 11 दिसम्बर 2014

क्रमांक एफ 7-01/2014/एक-14/भापुसे.—राज्य शासन, एतद्द्वारा, श्री आर. सी. श्रीवास्तव, भा.पु.से. (1987), अतिरिक्त पुलिस महानिदेशक, अ.अ.वि., पुलिस मुख्यालय, छत्तीसगढ़, रायपुर को दिनांक 23-12-2014 से दिनांक 03-01-2015 तक (कुल 12 दिवस) का अर्जित अवकाश स्वीकृत करते हुये, दिनांक 04-01-2015 को विज्ञप्त शासकीय अवकाश के उपभोग की अनुमति प्रदान करता है.

2. श्री श्रीवास्तव की अवकाश अवधि में अतिरिक्त पुलिस महानिदेशक, अ.अ.वि., पुलिस मुख्यालय, छत्तीसगढ़, रायपुर के पद का प्रभार श्री पी. एस. गौतम, पुलिस उपमहानिरीक्षक, अ.अ.वि., पुलिस मुख्यालय, छत्तीसगढ़, रायपुर को उनके वर्तमान कर्त्तव्यों के साथ-साथ सौंपा जाता है.

3. अवकाश से लौटने पर श्री श्रीवास्तव, आगामी आदेश तक अतिरिक्त पुलिस महानिदेशक, अ.अ.वि., पुलिस मुख्यालय, छत्तीसगढ़, रायपुर के पद पर पुन: पदस्थ होंगे.

4. अवकाश काल में श्री श्रीवास्तव को अवकाश वेतन भत्ते एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश में जाने से पूर्व मिलते थे.

5. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री आर. सी. श्रीवास्तव, भा.पु.से. (1987) अवकाश पर नहीं जाते, तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

नया रायपुर, दिनांक 12 दिसम्बर 2014

क्रमांक एफ 7-31/2014/एक-14/भापुसे.—राज्य शासन, एतद्द्वारा, श्री डी. एल. मनहर, भा.पु.से. (2004), सहायक पुलिस महानिरीक्षक, लेखा/कल्याण, पुलिस मुख्यालय, छत्तीसगढ़, रायपुर को दिनांक 26-12-2014 से दिनांक 24-01-2015 तक (कुल 30 दिवस) का अर्जित अवकाश स्वीकृत करते हुए, दिनांक 25-12-2014, दिनांक 25-01-2015 एवं 26-01-2015 को विज्ञप्त शासकीय अवकाश के उपभोग की अनुमति प्रदान करता है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री मनहर, आगामी आदेश तक सहायक पुलिस महानिरीक्षक, लेखा/कल्याण, पुलिस मुख्यालय, छत्तीसगढ़, रायपुर के पद पर पुन: पदस्थ होंगे.

3. अवकाश काल में श्री मनहर को अवकाश वेतन भत्ते एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश में जाने से पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री डी. एल. मनहर, भा.पु.से. (2004) अवकाश पर नहीं जाते, तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

5. श्री मनहर की अवकाश अवधि में सहायक पुलिस महानिरीक्षक, लेखा/कल्याण, पुलिस मुख्यालय, छत्तीसगढ़, रायपुर के पद का प्रभार श्री शेख आरिफ हुसैन, सहायक पुलिस महानिरीक्षक, प्रशासन/चयन, पुलिस मुख्यालय, छत्तीसगढ़, रायपुर को उनके वर्तमान कर्त्तव्यों के साथ-साथ सौंपा जाता है.

नया रायपुर, दिनांक 12 दिसम्बर 2014

क्रमांक एफ 7-26/2014/एक-14/भापुसे.—राज्य शासन, एतद्द्वारा, इस विभाग के समसंख्यक आदेश दिनांक 18-09-2014, जिसके द्वारा श्री मयंक श्रीवास्तव, भा.पु.से. (2006), तत्कालीन पुलिस अधीक्षक, एस.टी.एफ., बघेरा, जिला दुर्ग को दिनांक 03-10-2014 से दिनांक 10-10-2014 तक (कुल 08 दिवस) का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया गया है, में आंशिक संशोधन करते हुये दिनांक 03-10-2014 से दिनांक 08-10-2014 तक (कुल 06 दिवस) के अर्जित अवकाश की स्वीकृति प्रदान करता है.

2. समसंख्यक आदेश दिनांक 18-09-2014 की शेष कण्डिकायें यथावत रहेंगी.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**बी. एल. सोनी,** अवर सचिव.

---

## ऊर्जा विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 3 दिसम्बर 2014

क्रमांक एफ 1-7/2014/13/1.—राज्य शासन, एतद्द्वारा, विभागीय पदोन्नति समिति की बैठक दिनांक 07-11-2014 में की गई अनुशंसा के आधार पर, इस विभाग के अधीन कार्यरत् निम्नांकित मुख्य विद्युत लेखा परीक्षक को मुख्य विद्युत शुल्क अधिकारी (प्रथम श्रेणी) के पद पर वेतनमान रुपये 15600-39100/- + 6600/- ग्रेड वेतन में पदोन्नत किया जाकर उनके कार्यभार ग्रहण करने की तिथि से अस्थायी रूप से आगामी आदेश तक स्तम्भ क्र. 4 में दर्शित स्थान पर पदस्थ किया जाता है :—

| क्रमांक | अधिकारी का नाम एवं पदनाम | वर्तमान पदस्थापना | पदोन्नति उपरांत नवीन पदस्थापना |
|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) |
| 1. | श्री अलोईस तिर्की, मुख्य विद्युत लेखा परीक्षक | कार्यालय-अधीक्षण अभियंता (वि.सु.) एवं मुख्य विद्युत निरीक्षक, रायपुर (छ.ग.) | कार्यालय-अधीक्षण अभियंता (वि.सु.) एवं मुख्य विद्युत निरीक्षक, रायपुर (छ.ग.) |

2. प्रमाणित किया जाता है कि उपरोक्त पदों पर पदोन्नति के संबंध में अनुसूचित जाति/अनुसूचित जनजाति के लिये आरक्षण संबंधी नियमों/आदेशों का पालन किया गया है.

3. उपरोक्त पदोन्नति उपरांत पदस्थापना के लिए स्थानांतरण नीति वर्ष 2014-15 की कंडिका क्रमांक (4) 4.6 में निहित प्रावधान अनुसार भारसाधक मंत्री जी का प्रशासकीय अनुमोदन प्राप्त है.

नया रायपुर, दिनांक 3 दिसम्बर 2014

क्रमांक एफ 1-8/2014/13/1.—राज्य शासन, एतद्द्वारा, विभागीय पदोन्नति समिति की बैठक दिनांक 07-11-2014 में की गई अनुशंसा के आधार पर, इस विभाग के अधीन कार्यरत् निम्नांकित विद्युत शुल्क परीक्षक को मुख्य विद्युत लेखा परीक्षक (राजपत्रित) के पद पर

वेतनमान रुपये 9300-34800/- + 4400/- ग्रेड वेतन में पदोन्नत किया जाकर उनके कार्यभार ग्रहण करने की तिथि से अस्थायी रूप से आगामी आदेश तक स्तम्भ क्र. 4 में दर्शित स्थान पर पदस्थ किया जाता है :—

| क्रमांक | कर्मचारी का नाम एवं पदनाम | वर्तमान पदस्थापना | पदोन्नति उपरांत नवीन पदस्थापना |
|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) |
| 1. | श्री आर. के. ध्रुव, विद्युत शुल्क परीक्षक | कार्यालय-कार्यपालन अभियंता (वि.सु.) एवं संभागीय विद्युत निरीक्षक, संभाग-रायगढ़ (छ.ग.) | कार्यालय-कार्यपालन अभियंता (वि.सु.) एवं संभागीय विद्युत निरीक्षक, संभाग-जगदलपुर (छ.ग.) |
| 2. | श्री संतराम ध्रुव, विद्युत शुल्क परीक्षक | कार्यालय-कार्यपालन अभियंता (वि.सु.) एवं संभागीय विद्युत निरीक्षक, संभाग-रायपुर (छ.ग.) | कार्यालय-कार्यपालन अभियंता (वि.सु.) एवं संभागीय विद्युत निरीक्षक, संभाग-बिलासपुर (छ.ग.) |

2. प्रमाणित किया जाता है कि उपरोक्त पदों पर पदोन्नति के संबंध में अनुसूचित जाति/अनुसूचित जनजाति के लिये आरक्षण संबंधी नियमों/आदेशों का पालन किया गया है.

3. उपरोक्त पदोन्नति उपरांत पदस्थापना के लिए स्थानांतरण नीति वर्ष 2014-15 की कंडिका क्रमांक (4) 4.6 में निहित प्रावधान अनुसार भारसाधक मंत्री जी का प्रशासकीय अनुमोदन प्राप्त है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**के. एस. गुर्जर,** अवर सचिव.

## स्कूल शिक्षा विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 21 नवम्बर 2014

क्रमांक एफ 4-22/20-दो/2009.—भारत के संविधान के अनुच्छेद 309 के परन्तुक द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, छत्तीसगढ़ के राज्यपाल, एतद्द्वारा, छत्तीसगढ़ शिक्षा विभाग तृतीय श्रेणी (लिपिक वर्गीय एवं अलिपिक वर्गीय) सेवा भर्ती नियम, 2009 में निम्नलिखित और संशोधन करते हैं, अर्थात् :—

### संशोधन

उक्त नियमों की अनुसूची में,—

1. शीर्षक “लिपिक वर्गीय श्रेणी” के अन्तर्गत अनुसूची-तीन (अ), (ब), (स) एवं (द) के सरल क्रमांक 1 के कॉलम (5) से संबंधित प्रविष्टि के स्थान पर, निम्नलिखित प्रतिस्थापित किया जाये, अर्थात् :—

“(1) किसी मान्यता प्राप्त मण्डल से (10+2) परीक्षा उत्तीर्ण,

**अथवा**

पुरानी हायर सेकेण्डरी परीक्षा के साथ किसी मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से स्नातक पाठ्यक्रम की प्रथम वर्ष परीक्षा उत्तीर्ण.

(2) किसी मान्यता प्राप्त संस्था से डाटा एण्ट्री ऑपरेटर/प्रोग्रामिंग में एक वर्षीय डिप्लोमा/प्रमाणपत्र.

(3) कम्प्यूटर में हिन्दी टाईप लेखन में 5,000 की (Key) डिप्रेशन प्रति घंटे की गति (गति के लिये कौशल परीक्षा ली जायेगी).”

2. शीर्षक “अलिपिक वर्गीय श्रेणी” के अन्तर्गत क्रमशः अनुसूची-तीन (अ), (ब), (स) एवं (द) के सरल क्रमांक 1, 5, 3 एवं 5 के कॉलम (5) से संबंधित प्रविष्टि के स्थान पर, निम्नलिखित प्रतिस्थापित किया जाये, अर्थात् :—

“(1) किसी मान्यता प्राप्त मण्डल से (10+2) परीक्षा उत्तीर्ण,

**अथवा**

पुरानी हायर सेकेण्डरी परीक्षा के साथ किसी मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से स्नातक पाठ्यक्रम की प्रथम वर्ष परीक्षा उत्तीर्ण.

(2) किसी मान्यता प्राप्त मण्डल/संस्था/शीघ्रलेखन (शार्टहैण्ड) मुद्रलेखन परिषद् से :—

(क) **शीघ्रलेखक ( हिन्दी ) के लिये—** हिन्दी शीघ्रलेखन (शार्टहैण्ड) प्रमाणपत्र परीक्षा उत्तीर्ण और शीघ्रलेखन (शार्टहैण्ड) में 100 शब्द प्रति मिनट की गति (गति के लिये कौशल परीक्षा ली जायेगी).

(ख) **शीघ्रलेखक ( अंग्रेजी ) के लिये—** अंग्रेजी शीघ्रलेखन (शार्टहैण्ड) प्रमाणपत्र परीक्षा उत्तीर्ण और शीघ्रलेखन (शार्टहैण्ड) में 100 शब्द प्रति मिनट की गति (गति के लिये कौशल परीक्षा ली जायेगी)

(ग) **द्विभाषी शीघ्रलेखक के लिये—** उपरोक्त खण्ड (क) एवं (ख) में विनिर्दिष्ट अनुसार हिन्दी एवं अंग्रेजी शीघ्रलेखन (शार्टहैण्ड) पाठ्यक्रम प्रमाणपत्र उत्तीर्ण तथा शीघ्रलेखन (शार्टहैण्ड) में 100 शब्द प्रति मिनट की गति (गति के लिये कौशल परीक्षा ली जायेगी).

(3) किसी मान्यता प्राप्त संस्था से डाटा एण्ट्री ऑपरेटर/प्रोग्रामिंग में एक वर्षीय डिप्लोमा/प्रमाणपत्र तथा डाटा एण्ट्री की 10,000 की (Key) डिप्रेशन प्रति घंटे की गति (गति के लिये कौशल परीक्षा ली जायेगी).”

3. शीर्षक “अलिपिक वर्गीय श्रेणी” के अन्तर्गत क्रमशः अनुसूची-तीन (अ), (ब), (स) एवं (द) के सरल क्रमांक 2, 6, 4 एवं 6 के कॉलम (5) से संबंधित प्रविष्टि के स्थान पर, निम्नलिखित प्रतिस्थापित किया जाये, अर्थात् :—

“(1) किसी मान्यता प्राप्त मण्डल से (10+2) परीक्षा उत्तीर्ण,

**अथवा**

पुरानी हायर सेकेण्डरी परीक्षा के साथ किसी मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से स्नातक पाठ्यक्रम की प्रथम वर्ष परीक्षा उत्तीर्ण,

**अथवा**

कक्षा दसवीं परीक्षा उत्तीर्ण तथा किसी मान्यता प्राप्त संस्था से त्रिवर्षीय डिप्लोमा.

(2) किसी मान्यता प्राप्त संस्था से डाटा एन्ट्री ऑपरेटर/प्रोग्रामिंग में एक वर्षीय डिप्लोमा/प्रमाणपत्र तथा हिन्दी और अंग्रेजी में डाटा एन्ट्री की 8,000 की (Key) डिप्रेशन प्रति घंटे की गति (गति के लिये कौशल परीक्षा ली जाएगी).”

4. शीर्षक “अलिपिक वर्गीय श्रेणी” के अन्तर्गत क्रमशः अनुसूची-तीन (अ) एवं (स) के सरल क्रमांक 3 एवं 6 के कॉलम (5) से संबंधित प्रविष्टि के स्थान पर, निम्नलिखित प्रतिस्थापित किया जाये, अर्थात् :—

“(1) किसी मान्यता प्राप्त मंडल से (10+2) परीक्षा उत्तीर्ण,

**अथवा**

पुरानी हायर सेकेण्डरी परीक्षा के साथ किसी मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से स्नातक पाठ्यक्रम की प्रथम वर्ष परीक्षा उत्तीर्ण.

(2) हिन्दी शीघ्रलेखन (शार्टहैन्ड) में 60 शब्द प्रतिमिनट की गति (गति के लिये कौशल परीक्षा ली जाएगी).

(3) किसी मान्यता प्राप्त संस्था से डाटा एन्ट्री ऑपरेटर/प्रोग्रामिंग में एक वर्षीय डिप्लोमा/प्रमाणपत्र तथा डाटा एन्ट्री की 5,000 की (Key) डिप्रेशन प्रति घंटे की गति (गति के लिये कौशल परीक्षा ली जाएगी).”

Raipur, the 21st November 2014

No. F 4-22/20-2/2009.—In exercise of the powers conferred by proviso to Article 309 of the Constitution of India, the Governor of Chhattisgarh, hereby, makes the following amendment in the Chhattisgarh Education Department Class-III (Ministerial and Non-Ministerial) Service Recruitment Rules, 2009, namely :—

AMENDMENT

In the Schedule of said rules,—

1. Under the Heading "Ministerial Grade'', for entries relating to Column (5) of Serial number 1 of Schedule-III (A), (B), (C) and (D), the following shall be substituted, namely :—

"(1) Passed (10+2) Examination from any recognized Board,

OR

Passed old Higher Secondary Examination with First Year Examination of Graduation Course from any recognized University.

(2) One Year Diploma/Certificate in Data Entry Operator/Programming from any recognized Institute.

(3) In Hindi Computer Typing 5,000 (Key) depression speed per hour (efficiency test for speed shall be taken)."

2. Under the Heading "Non-Ministerial Grade'', for entries relating to Column (5) of Serial number 1, 5, 3 and 5 of Schedule-III (A), (B), (C) and (D) respectively, the following shall be substituted, namely :—

"(1) Passed (10+2) Examination from any recognized Board,

OR

Passed old Higher Secondary Examination with First Year Examination of Graduation Course from any recognized University.

(2) From any recognized Board/Institute/Stenography (Shorthand) Typing Council :—

(a) **For Stenographer (Hindi)—** Passed Hindi Stenography (Shorthand) Certificate Examination and 100 words per minute speed in Stenography (Shorthand) (efficiency test for speed shall be taken).

(b) **For Stenographer (English)—** Passed English Stenography (Shorthand) Certificate Examination and 100 words per minute speed in Stenography (shorthand) (efficiency test for speed shall be taken).

(c) **For Bilingual Stenographer—** Passed Certificate Course of Hindi and English Stenography (Shorthand) as specified in clasue (a) and (b) above and 100 words per minute speed in Stenography (Shorthand) (efficiency test for speed shall be taken).

(3) One Year Diploma/Certificate in Data Entry Operator/Programming from any recognized Institute and speed of data entry 10,000 (Key) depression per hour (efficiency test for speed shall be taken)."

3. Under the Heading "Non-Ministerial Grade'', for entries relating to Column (5) of Serial number 2, 6, 4 and 6 of Schedule-III (A), (B), (C) and (D) respectively, the following shall be substituted, namely :—

"(1) Passed (10+2) Examination from any recognized Board,

OR

Passed old Higher Secondary Examination with First Year Examination of Graduation Course from any recognized University.

OR

Passed 10th Examination and three year diploma from any recognized Institute.

(2) One Year Diploma/Certificate in Data Entry Operator/Programming from any recognized Institute and speed of data entry 8,000 (Key) depression per hour in Hindi and English (efficiency test for speed shall be taken)."

4. Under the Heading "Non-Ministerial Grade'', for entries relating to Column (5) of Serial number 3 and 6 of Schedule-III (A) and (C) respectively, the following shall be substituted, namely :—

"(1) Passed (10+2) Examination from any recognized Board,

OR

Passed old Higher Secondary Examination with First Year Examination of Graduation Course from any recognized University.

(2) 60 words per minute speed in Hindi Stenography (Shorthand) (efficiency test for speed shall be taken).

(3) One Year Diploma/Certificate in Data Entry Operator/Programming from any recognized Institute and speed of data entry 5,000 (Key) depression per hour (efficiency test for speed shall be taken)."

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**सी. एस. डेहरे,** संयुक्त सचिव.

---

## वाणिज्य एवं उद्योग विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 19 दिसम्बर 2014

क्रमांक एफ 8-6/2007/11/(6).—इंडियन बॉयलर्स एक्ट, 1923 की धारा 34 (2) के द्वारा प्रदत्त शक्तियों का प्रयोग करते हुए राज्य शासन एतद्द्वारा छत्तीसगढ़ राज्य विद्युत उत्पादन कंपनी मर्यादित कोरबा के बॉयलरों को नीचे दर्शाये अनुसार निम्नलिखित शर्तों पर उक्त अधिनियम की धारा 6(सी) के उपबंधनों के प्रवर्तन से छूट/अतिरिक्त छूट प्रदान करता है :—

| क्र. | बॉयलर क्र. | छूट की समयावधि |
|---|---|---|
| 1. | M.P./3530 | दिनांक 14-09-2014 से 13-03-2015 तक (छूट) |
| 2. | M.P./4297 | दिनांक 23-10-2014 से 22-01-2015 तक (छूट) |
| 3. | M.P./3198 | दिनांक 01-11-2014 से 30-01-2015 तक (अतिरिक्त छूट) |

(1) संदर्भाधीन बॉयलर को पहुंचने वाली किसी भी हानि की सूचना भारतीय बॉयलर अधिनियम, 1923 की धारा 18 (1) की अपेक्षानुसार तत्काल बॉयलर निरीक्षक/मुख्य निरीक्षक, वाष्पयंत्र, छत्तीसगढ़ को दी जावेगी एवं दुर्घटना होने के दिनांक से छूट की मान्यता समाप्त समझी जावेगी.

(2) उक्त अधिनियम की धारा 12 तथा 13 की अपेक्षानुसार मुख्य निरीक्षक, वाष्पयंत्र, छत्तीसगढ़ के पूर्वानुमोदन के बिना संदर्भाधीन बॉयलर में किसी प्रकार का संरचनात्मक परिवर्तन अथवा नवीनीकरण नहीं किया जावेगा.

(3) संदर्भाधीन बॉयलर का सरसरी दृष्टि से निरीक्षण किये जाने पर यदि वह खतरनाक स्थिति में पाया गया तो यह छूट समाप्त हो जावेगी.

(4) नियतकालीन सफाई और नियमित रूप से गैस निकालने (रेगुलर ब्लोडाउन) का कार्य किया जावेगा और उसका अभिलेख रखा जावेगा.

(5) छत्तीसगढ़ बॉयलर निरीक्षण नियम, 1966 के नियम 6 की अपेक्षानुसार संदर्भाधीन बायलर के संबंध में वार्षिक निरीक्षण शुल्क अग्रिम रूप में जमा करायी जावेगी.

(6) यदि राज्य शासन आवश्यक समझे तो प्रश्नांकित छूट में संशोधन कर सकता है अथवा उसे वापिस ले सकता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**जी. एल. सांकला,** अवर सचिव.

---

## श्रम विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 11 दिसम्बर 2014

क्रमांक 2646/2754/2014/16.—छत्तीसगढ़ राज्य निर्वाचन आयोग के पत्र क्रमांक एफ-54-14/तीन(दो)/न.पा./अव.कार.श्रमिक/2014/2214, दिनांक 08 दिसम्बर, 2014 में उल्लेखित संलग्न परिशिष्ट अनुसार नगर पालिका परिषदों के निर्वाचन वर्ष 2014 हेतु नियत मतदान में कारखाना अधिनियम, 1948 तथा छत्तीसगढ़ दुकान एवं संस्थान अधिनियम 1958 के अन्तर्गत आने वाले कारखानों/स्थापनाओं में कार्यरत उन श्रमिक/कर्मचारियों को मतदान के दिन अर्थात् दिनांक 29 दिसम्बर 2014 (सोमवार) एवं 31 दिसम्बर 2014 (बुधवार) को राज्य शासन एतद्द्वारा संबंधित क्षेत्रों में अवकाश घोषित करता है.

2. ऐसे कारखानें जो सप्ताह में 07 दिन कार्य करते हैं, वहां प्रथम एवं द्वितीय पाली के श्रमिकों को मतदान के दिन 02-02 घण्टे का अवकाश घोषित किया जाता है, जो कारखाने निरंतर प्रक्रिया के अन्तर्गत आते हैं उनमें काम करने वाले श्रमिकों को बारी-बारी से मतदान करने की सुविधा दी जाये.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**एन. डी. कुंदानी,** अवर सचिव.

---

परिशिष्ट

**नगरपालिका आम निर्वाचन-2014 प्रथम एवं द्वितीय चरण में सम्मिलित नगरपालिकाओं की सूची**

| क्र. | जिला | प्रथम चरण | | द्वितीय चरण | |
|---|---|---|---|---|---|
| | | नगरपालिका का नाम | वार्डों की संख्या | नगरपालिका का नाम | वार्डों की संख्या |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (9) | (10) |
| 1. | बिलासपुर | नगरपालिका निगम, बिलासपुर | 66 | नगरपालिका परिषद्, तखतपुर | 15 |
| | | नगरपालिका परिषद्, तिफरा | 15 | नगरपालिका परिषद्, रतनपुर | 15 |
| | | नगर पंचायत, बोदरी | 15 | नगर पंचायत, बिल्हा | 15 |
| | | नगर पंचायत, सिरगिट्टी | 15 | नगर पंचायत, कोटा | 15 |
| | | नगर पंचायत, सकरी | 15 | नगर पंचायत, पेन्ड्रा | 15 |
| | | | | नगर पंचायत, गौरेला | 15 |
| | | | | नगर पंचायत, मल्हार | 15 |
| 2. | मुंगेली | नगर पंचायत, सरगांव | 15 | नगरपालिका परिषद्, मुंगेली | 22 |
| | | | | नगर पंचायत, लोरमी | 15 |
| | | | | नगर पंचायत, पथरिया | 15 |

| (1) | (2) | (3) | (4) | (9) | (10) |
|---|---|---|---|---|---|
| 3. | जांजगीर-चांपा | नगरपालिका परिषद्, चांपा | 27 | नगर पंचायत, खरौद | 15 |
| | | न. पा. परिषद्, जांजगीर-नैला | 25 | नगर पंचायत, नयाबाराद्वार | 15 |
| | | नगरपालिका परिषद्, अकलतरा | 20 | नगर पंचायत, शिवरीनारायण | 15 |
| | | नगरपालिका परिषद्, सक्ती | 18 | नगर पंचायत, बलौदा | 15 |
| | | | | नगर पंचायत, अड़भार | 15 |
| | | | | नगर पंचायत, जैजेपुर | 15 |
| | | | | नगर पंचायत, डभरा | 15 |
| | | | | नगर पंचायत, चन्द्रपुर | 15 |
| | | | | नगर पंचायत, सारागांव | 15 |
| | | | | नगर पंचायत, नवागढ़ | 15 |
| | | | | नगर पंचायत, राहौद | 15 |
| 4. | कोरबा | नगरपालिका निगम, कोरबा | 67 | नगरपालिका परिषद्, कटघोरा | 15 |
| | | नगरपालिका परिषद्, दीपका | 21 | नगर पंचायत, पाली | 15 |
| | | | | नगर पंचायत, छुरीकला | 15 |
| 5. | सरगुजा | नगर पालिक निगम, अम्बिकापुर | 48 | नगर पंचायत, सीतापुर | 15 |
| | | | | नगर पंचायत, लखनपुर | 15 |
| 6. | सूरजपुर | नगरपालिका परिषद्, सूरजपुर | 18 | नगर पंचायत, प्रतापपुर | 15 |
| | | नगर पंचायत, भटगांव | 15 | नगर पंचायत, विश्रामपुर | 15 |
| | | | | नगर पंचायत, जरही | 15 |
| 7. | बलरामपुर | | | नगरपालिका परिषद्, बलरामपुर | 15 |
| | | | | नगर पंचायत, रामानुजगंज | 15 |
| | | | | नगर पंचायत, वाड्रफनगर | 15 |
| | | | | नगर पंचायत, राजपुर | 15 |
| | | | | नगर पंचायत, कुसमी | 15 |
| 8. | कोरिया | नगर पालिक निगम, चिरमिरी | 40 | नगरपालिका परिषद्, मनेन्द्रगढ़ | 22 |
| | | | | नगर पंचायत, झगराखांड | 15 |
| | | | | नगर पंचायत, खोंगापानी | 15 |
| | | | | नगर पंचायत, नईलेदरी | 15 |
| 9. | रायगढ़ | नगर पालिक निगम, रायगढ़ | 48 | नगरपालिका परिषद्, खरसिया | 18 |
| | | नगर पंचायत, धरमजयगढ़ | 15 | नगर पंचायत, घरघोड़ा | 15 |
| | | नगर पंचायत, लैलुंगा | 15 | नगर पंचायत, सरिया | 15 |
| | | | | नगर पंचायत, बरमकेला | 15 |
| | | | | नगर पंचायत, किरोड़ीमल नगर | 15 |
| | | | | नगर पंचायत, पुसौर | 15 |
| 10. | जशपुर | नगरपालिका परिषद्, जशपुर नगर | 20 | नगर पंचायत, पत्थलगांव | 15 |
| | | नगर पंचायत, बगीचा | 15 | नगर पंचायत कोतबा | 15 |
| | | | | नगर पंचायत, कुनकुरी | 15 |
| 11. | रायपुर | नगर पालिक निगम, रायपुर | 70 | नगरपालिका परिषद्, तिल्दा नेवरा | 22 |
| | | | | न.पा. परिषद्, गोबरानवापारा | 21 |

| (1) | (2) | (3) | (4) | (9) | (10) |
|---|---|---|---|---|---|
| | | | | नगरपालिका परिषद्, आरंग | 15 |
| | | | | नगर पंचायत, अभनपुर | 15 |
| | | | | नगर पंचायत, खरोरा | 15 |
| | | | | नगर पंचायत, माना केम्प | 15 |
| | | | | नगर पंचायत, कुरा | 15 |
| 12. | बलौदाबाजार | नगरपालिका परिषद्, भाटापारा | 31 | नगरपालिका परिषद्, बलौदाबाजार | 21 |
| | | नगर पंचायत, सिमगा | 15 | नगर पंचायत, बिलाईगढ़ | 15 |
| | | | | नगर पंचायत, कसडोल | 15 |
| | | | | नगर पंचायत, पलारी | 15 |
| | | | | नगर पंचायत, भटगांव | 15 |
| | | | | नगर पंचायत, टुण्डरा | 15 |
| | | | | नगर पंचायत, लवन | 15 |
| 13. | गरियाबंद | नगरपालिका परिषद्, गरियाबंद | 15 | नगर पंचायत, फिंगेश्वर | 15 |
| | | नगर पंचायत, छुरा | 15 | नगर पंचायत, राजिम | 15 |
| 14. | महासमुंद | नगरपालिका परिषद्, सरायपाली | 15 | नगरपालिका परिषद्, महासमुंद | 30 |
| | | नगर पंचायत, पिथौरा | 15 | नगरपालिका परिषद्, बागबाहरा | 15 |
| | | नगर पंचायत, तुमगांव | 15 | नगर पंचायत, बसना | 15 |
| 15. | धमतरी | नगर पालिक निगम, धमतरी | 40 | नगर पंचायत, मगरलोड | 15 |
| | | नगर पंचायत, आमदी | 15 | नगर पंचायत, नगरी | 15 |
| | | | | नगर पंचायत, कुरूद | 15 |
| | | | | नगर पंचायत, भखारा | 15 |
| 16. | दुर्ग | नगर पालिक निगम, दुर्ग | 60 | नगरपालिका परिषद्, कुम्हारी | 24 |
| | | | | नगरपालिका परिषद्, अहिवारा | 15 |
| | | | | नगर पंचायत, धमधा | 15 |
| | | | | नगर पंचायत, पाटन | 15 |
| | | | | नगर पंचायत, उतई | 15 |
| 17. | बालोद | नगरपालिका परिषद्, दल्लीराजहरा | 27 | नगरपालिका परिषद्, बालोद | 20 |
| | | नगर पंचायत, डौंडी | 15 | नगर पंचायत, गुंडरदेही | 15 |
| | | नगर पंचायत, चिखलाकसा | 15 | नगर पंचायत, डौंडी लोहारा | 15 |
| | | | | नगर पंचायत, गुरूर | 15 |
| | | | | नगर पंचायत, अर्जुन्दा | 15 |
| 18. | बेमेतरा | नगरपालिका परिषद्, बेमेतरा | 21 | नगर पंचायत, देवकर | 15 |
| | | नगर पंचायत, बेरला | 15 | नगर पंचायत, साजा | 15 |
| | | नगर पंचायत, नवागढ़ | 15 | नगर पंचायत, थान खम्हरिया | 15 |
| | | | | नगर पंचायत, परपोड़ी | 15 |
| 19. | राजनांदगांव | नगर पालिक निगम, राजनांदगांव | 51 | नगरपालिका परिषद्, डोंगरगढ़ | 24 |
| | | | | नगर पंचायत, अंबागढ़ चौकी | 15 |
| | | | | नगर पंचायत, छुईखदान | 15 |
| | | | | नगर पंचायत, डोंगरगांव | 15 |

| (1) | (2) | (3) | (4) | (9) | (10) |
|---|---|---|---|---|---|
| | | | | नगर पंचायत, गंडई | 15 |
| | | | | नगर पंचायत, छुरिया | 15 |
| 20. | कबीरधाम | नगरपालिका परिषद्, कवर्धा | 27 | नगर पंचायत, पंडरिया | 15 |
| | | नगर पंचायत, पिपरिया | 15 | नगर पंचायत, बोड़ला | 15 |
| | | | | नगर पंचायत, पाण्डातराई | 15 |
| | | | | नगर पंचायत, सहसपुर लोहारा | 15 |
| 21. | बस्तर | नगर पालिक निगम, जगदलपुर | 48 | नगर पंचायत, बस्तर | 15 |
| 22. | कोण्डागांव | नगरपालिका परिषद्, कोण्डागांव | 22 | नगर पंचायत, फरसगांव | 15 |
| | | | | नगर पंचायत, केशकाल | 15 |
| 23. | उ.ब. कांकेर | नगर पंचायत, पखांजुर | 15 | नगरपालिका परिषद्, कांकेर | 21 |
| | | नगर पंचायत, अंतागढ़ | 15 | नगर पंचायत, भानुप्रतापपुर | 15 |
| | | | | नगर पंचायत, चारामा | 15 |
| 24. | द.ब. दंतेवाड़ा | नगरपालिका परिषद्, दंतेवाड़ा | 15 | नगरपालिका परिषद्, किरंदुल | 18 |
| | | नगर पंचायत, गीदम | 15 | नगरपालिका परिषद्, बड़ीबचेली | 18 |
| | | नगर पंचायत, बारसूर | 15 | | |
| 25. | सुकमा | नगरपालिका परिषद्, सुकमा | 15 | नगर पंचायत, दोरनापाल | 15 |
| 26. | नारायणपुर | नगरपालिका परिषद्, नारायणपुर | 15 | | |
| 27. | बीजापुर | नगरपालिका परिषद्, बीजापुर | 15 | | |

प्रथम चरण में नगरपालिकाओं की संख्या-51
द्वितीय चरण में नगरपालिकाओं की संख्या-103

नया रायपुर, दिनांक 12 दिसम्बर 2014

क्रमांक एफ 1-78/2012/16.—श्रम विभाग अंतर्गत छ.ग. श्रम सेवा तृतीय श्रेणी (अराजपत्रित) सेवा भर्ती नियम अधिसूचना राजपत्र दिनांक 11 अप्रैल 2014 में प्रकाशित की गई है. उक्त राजपत्र में अंग्रेजी भाषा में अनुसूची-1 का प्रकाशन त्रुटिवश नहीं हो पाया है. उक्त प्रति का प्रकाशन, प्रकाशित अधिसूचना के पृष्ठ 576 "A" के रूप में प्रकाशित किया जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**एन. डी. कुंदानी,** अवर सचिव.

SCHEDULE-I
(See Rule 5)

| S. No. | Name of Posts included in the Service | Number of Posts | Baster and Sarguja | Classification | Pay Scale | Grade Pay | Remarks |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) | (7) | (8) |
| 1. | Assistant Labour Officer | 18 | | Class-III | 9300-34800 | 4300 | |
| 2. | Superintendent | 01 | | Class-III | 9300-34800 | 4300 | |
| 3. | Assistant Superintendent | 01 | | Class-III | 9300-34800 | 4200 | |
| 4. | Stenographer Grade-II | 01 | | Class-III | 9300-34800 | 4300 | |
| 5. | Chemist | 02 | | Class-III | 9300-34800 | 4200 | |
| 6. | Labour Inspector | 98 | | Class-III | 5200-20200 | 2800 | |
| 7. | Stenographer Grade-III | 03 | | Class-III | 5200-20200 | 2800 | |
| 8. | Statistical Supervisor | 01 | | Class-III | 5200-20200 | 2800 | |
| 9. | Assistant Grade-I | 05 | | Class-III | 5200-20200 | 2800 | |
| 10. | Labour Sub-Inspector | 47 | | Class-III | 5200-20200 | 2400 | |
| 11. | Assistant Grade-II | 43 | 10 | Class-III | 5200-20200 | 2400 | |
| 12. | Lab Assistant | 02 | | Class-III | 5200-20200 | 2400 | |
| 13. | Data Entry Operator | 20 | 05 | Class-III | 5200-20200 | 2400 | |
| 14. | Assistant Grade-III | 81 | 13 | Class-III | 5200-20200 | 1900 | |
| 15. | Steno-typist | 02 | | Class-III | 5200-20200 | 1900 | |
| 16. | Driver | 05 | | Class-III | 5200-20200 | 1900 | |

## आवास एवं पर्यावरण विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 5 दिसम्बर 2014

क्रमांक एफ 7-61/2014/32.—इस विभाग की अधिसूचना क्रमांक 2395/277/बत्तीस/भोपाल, दिनांक 28-5-1979 जिसमें पण्डरिया निवेश क्षेत्र की सीमायें निर्धारित की गई है, की अनुसूची में पश्चिम में ग्राम सिंगारपुर एवं मोतिमपुर के मध्य अलीपुर भी पढ़ा जावे.

नया रायपुर, दिनांक 5 दिसम्बर 2014

क्रमांक एफ 7-62/2014/32.—इस विभाग की अधिसूचना क्रमांक 3438/बत्तीस/भोपाल, दिनांक 01-8-1980 द्वारा बेमेतरा निवेश क्षेत्र का गठन करते हुए उसकी सीमाएं परिनिश्चित की गई है, में छत्तीसगढ़ नगर तथा ग्राम निवेश अधिनियम, 1973 की धारा 13(2) (क) के तहत राज्य शासन उक्त निवेश क्षेत्र की सीमाओं का पुनर्गठन करते हुये नीचे दी गई अनुसूची में पुनरीक्षित सीमाएं परिनिश्चित करता है :—

## अनुसूची

**बेमेतरा निवेश क्षेत्र की पुनरीक्षित सीमाएं**

**उत्तर में** : ग्राम बहेरा, बैंजी, लोलेसरा, ढोलिया, मजगांव एवं ग्राम नवलपुर की उत्तरी सीमा तक.

**पूर्व में** : ग्राम नवलपुर, मुड़पार, मोहतरा, पीपरभट्ठा, चोरभट्ठी एवं ग्राम मटका की पूर्वी सीमा तक.

**दक्षिण में** : ग्राम मटका, बीजाभाठा, फरी एवं ग्राम तिलईकुंडा की दक्षिणी सीमा तक.

**पश्चिम में** : ग्राम तिलईकुंडा, खिलौरा, ओटेबंध, हथमुड़ी, भुंरकी, सिरवाबांधा एवं ग्राम बहेरा की पश्चिमी सीमा तक.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**रेजीना टोप्पो,** संयुक्त सचिव.

---

## पर्यटन विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 17 दिसम्बर 2014

क्रमांक आर/1482/33/20.—छत्तीसगढ़ शासन, पर्यटन विभाग, मंत्रालय, रायपुर के आदेश क्र. एफ 2/33/2006, 14-07-2014 द्वारा होटल प्रबंधन, खानपान तकनीकी एवं पोषण आहार संस्थान के लिए गठित समिति में आंशिक संशोधन करते हुए राज्य शासन एतद्द्वारा होटल प्रबंधन खानपान तकनीकी एवं अनुप्रयुक्त पोषाहार संस्थान, नया रायपुर के लिए निम्नानुसार समिति शासी निकाय मनोनीत करता है :—

| | | | |
|---|---|---|---|
| 1. | सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, पर्यटन विभाग | - | अध्यक्ष |
| 2. | सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, वित्त विभाग | - | सदस्य |
| 3. | सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, तकनीकी शिक्षा एवं जनशक्ति नियोजन विभाग | - | सदस्य |
| 4. | अपर महानिदेशक, पर्यटन मंत्रालय, भारत सरकार | - | सदस्य |
| 5. | वित्तीय नियंत्रक, पर्यटन मंत्रालय, भारत सरकार | - | सदस्य |
| 6. | महाप्रबंधक, होटल हयात, मेग्नेटो मॉल, रायपुर | - | सदस्य |
| 7. | महाप्रबंधक, होटल बेबीलोन, रायपुर | - | सदस्य |
| 8. | श्री नरेन्द्र भोई, केटरिंग विशेषज्ञ, नई दिल्ली | - | सदस्य |
| 9. | प्राचार्य, होटल प्रबंधन खानपान तकनीकी एवं अनुप्रयुक्त पोषाहार संस्थान, नया रायपुर | - | सदस्य |
| 10. | प्रबंध संचालक, छत्तीसगढ़ पर्यटन मंडल | - | सदस्य सचिव |

2. इसकी बैठक वर्ष में कम से कम चार बार आयोजित की जाएगी.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**जे. एन. अवस्थी,** अवर सचिव.

# पंचायत एवं ग्रामीण विकास विभाग
## मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 16 दिसम्बर 2014

क्रमांक 4967/एफ 6-4/22/सा.आ. एवं जा. जन. 2011/2014.—छत्तीसगढ़ शासन, पंचायत एवं ग्रामीण विकास विभाग एतद्द्वारा छत्तीसगढ़ राज्य के जिला महासमुंद, कबीरधाम, जशपुर, बस्तर, रायगढ़ एवं कोरिया के लिए, सामाजिक-आर्थिक और जाति जनगणना-2011 (एस.ई.सी.सी. 2011) के दौरान दावों और आपत्तियों को प्रस्तुत/प्राप्त करने तथा उनका निराकरण करने के लिए समय-सीमा को स्वीकृति प्रदान करता है. कथित दावों और आपत्तियों से संबंधित विभिन्न गतिविधियां के लिए समय सीमाएं निम्नानुसार निर्धारित की जाती है :—

1. **प्रारूप सूची का प्रकाशन :** (दिनांक 22 दिसम्बर 2014)
ग्रामीण विकास मंत्रालय, भारत सरकार के परिपत्र क्रमांक-क्यू-16015/04/2011-एआई (आर.डी.) दिनांक 17-05-2012 द्वारा परिवहित अनुदेश पुस्तिका के अनुसार परिवारों के सामाजिक-आर्थिक (जाति को छोड़कर) विवरण दर्शाने वाली प्रारूप सूची दिनांक 22 दिसम्बर 2014 को निर्धारित स्थानों पर प्रकाशित की जावेगी.

2. **ग्रामसभा की बैठक दिनांक 22 दिसम्बर 2014 से 31 दिसम्बर 2014 के बीच बुलाना**
दिशानिर्देश अनुसार प्रारूप सूची के प्रकाशन से 10 दिवस के भीतर अर्थात् 22 दिसम्बर 2014 से 31 दिसम्बर 2014 के बीच एक ग्रामसभा की बैठक सार्वजनिक समीक्षा हेतु बुलाई जाएगी. इस बैठक में जिला मजिस्ट्रेट/कलेक्टर का एक प्रतिनिधि उपस्थित रहेगा. यह ग्रामसभा प्रारूप सूची में अपने क्षेत्राधिकार के अंतर्गत आने वाले सभी रहवासियों/परिवारों की समीक्षा करेगी. ग्रामसभा द्वारा प्रदर्शित प्रारूप सूची की जानकारी में इंगित त्रुटियों को दर्ज किया जाएगा. तथा आगामी कार्यवाही की जावेगी.

3. **पदांकित जनपद पंचायत स्तर अधिकारी द्वारा विहित प्रपत्र में दावे और आपत्तियों के आवेदनों की प्राप्ति** (दिनांक 20 जनवरी 2015 तक) विहित प्रपत्र में, दावे और आपत्तियों की प्रस्तुति और प्राप्ति का कार्य, प्रारूप सूची प्रकाशन की दिनांक से 30 दिवसों तक किया जा सकता है, अर्थात् दावे और आपत्ति दिनांक 20 जनवरी 2015 तक की प्राप्त हो जाने चाहिए.

4. **दावों और आपत्तियों के निराकरण की अंतिम दिनांक** (11 फरवरी 2015)
जनपद पंचायत स्तर पर प्राधिकृत अधिकारी द्वारा दावा और आपत्तियों का निराकरण दिशानिर्देश अनुसार, 07 दिवस के भीतर हो जाने चाहिए, तथापि प्रारूप सूची प्रकाशन के 52वें दिन तक अर्थात् 20 जनवरी 2015 तक प्राप्त समस्त दावे और आपत्ति दिनांक 11 फरवरी 2015 तक अनिवार्यत: निराकृत हो जाने चाहिए.

5. **जिला स्तर पर पदांकित प्राधिकारी द्वारा अपील याचिकाओं की प्राप्ति** (दिनांक 19 फरवरी 2015)
जनपद पंचायत स्तर के निर्णय से असन्तुष्ट आवेदक द्वारा निर्णय ज्ञात होने के 07 दिवस के भीतर अपीलीय अधिकारी को अभ्यावेदन किया जाना होगा. अपील याचिकाओं की प्रस्तुति/प्राप्ति, प्रारूप सूची प्रकाशन की दिनांक से 60वें दिन तक अर्थात् दिनांक 19 फरवरी 2015 तक की जावेगी.

7. **अपील के निपटारे की अंतिम दिनांक** (11 मार्च 2015)
प्राधिकृत अपीलीय अधिकारी द्वारा प्राप्त अपीलों की सुनवाई और उन पर निर्णय के लिए अन्तिम समय-सीमा प्रारूप सूची प्रकाशन के 80वें दिन तक है अर्थात् अपील याचिकाएं 11 मार्च 2015 तक अनिवार्य रूप से निराकृत हो जाने चाहिए.

8. **अंतिम सूची का प्रकाशन** (दिनांक 13 मार्च 2015)
अंतिम सूची का प्रकाशन की कार्यवाही, प्रारूप सूची के प्रकाशन के 82वें दिन अर्थात् दिनांक 13 मार्च 2015 से भारत सरकार के निर्देशानुसार किया जा सकेगा.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**एम. के. राउत,** अपर मुख्य सचिव.

